"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 39 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 26 सितम्बर 2014—आश्विन 4, शक 1936

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-50/2001/1-15.—राज्य शासन, एतद्द्वारा प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति हेतु आयोजित छानबीन समिति की बैठक दिनांक 10 दिसम्बर, 2013 में किये गये अनुशंसा अनुसार श्री के. के. बिसेन, भा.व.से. (1998) को भारतीय वन सेवा (वेतन) नियमावली 2007 के नियम 3(2) (i) (iii) के अंतर्गत दिनांक 01-01-2011 से प्रवर श्रेणी वेतनमान पी.बी. 4: रुपये 37400-67000 एवं ग्रेड वेतन रुपये 8700/- में अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक नियुक्त करता है.

2. भारत सरकार, पर्यावरण एवं वन मंत्रालय, नई दिल्ली के पत्र क्रमांक 16017/10/2014-आईएफएस II, दिनांक 20-5-2014 द्वारा प्रवर श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति हेतु 10 रिक्तियों का निर्धारण किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढांड**, मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2014.

नया रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-1/2013/1/5.—मुख्य निर्वाचन पदाधिकारी, रायपुर से प्राप्त पत्र संख्या 24/चार/वि.स.उप-चु./2014/12292 दिनांक 06-09-2014 द्वारा राज्य के विधान सभा निर्वाचन क्षेत्र क्रमांक-79-अंतागढ़ (अजजा) हेतु विधान सभा उप चुनाव-2014 निर्वाचन कार्यक्रम अनुसार दिनांक 13 सितंबर, 2014 दिन शनिवार को मतदान सम्पन्न कराया जाएगा.

2. अतएव राज्य शासन एतद्द्वारा भारत सरकार, गृह मंत्रालय की अधिसूचना क्रमांक 20-25-56-पब-एक, दिनांक 08 जून, 1957 के साथ पढ़ी गई परक्राम्य लिखित अधिनियम (निगोशिएबल इस्ट्रूमेंट्स एक्ट), 1881 (1881 का क्रमांक 26) की धारा 25 के स्पष्टीकरण द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, विधान सभा निर्वाचन क्षेत्र क्रमांक-79-अंतागढ़ (अजजा) स्थित कार्यालयों में दिनांक 13 सितंबर, 2014 दिन शनिवार को मतदान के लिए स्थानीय/सामान्य अवकाश घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. मिश्रा,** अपर सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 11 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-07/2014/एक/15.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री शिरीष चन्द्र अग्रवाल, कार्यकारी संचालक, राज्य लघु वनोपज संघ छत्तीसगढ़ को दिनांक 04-10-2014 से दिनांक 25-10-2014 तक कुल 22 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. श्री अग्रवाल के अवकाश अवधि में श्री व्ही. एस. लकड़ा, महाप्रबंधक-1, संघ मुख्यालय, रायपुर द्वारा कार्य संपादित करेंगे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री अग्रवाल, कार्यकारी संचालक, राज्य लघु वनोपज संघ छत्तीसगढ़ के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

4. अवकाश अवधि में श्री अग्रवाल को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

5. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अग्रवाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 11 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-15/2014/एक/15.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रीमती अनिता नन्दी, तत्कालीन क्षेत्रीय महाप्रबंधक, छ.ग. राज्य वन विकास निगम, रायपुर को दिनांक 03-03-2014 से 14-03-2014 तक कुल 12 दिवस के अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती नन्दी, क्षेत्रीय महाप्रबंधक, छ.ग. राज्य वन विकास निगम, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्रीमती नन्दी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती नन्दी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. के. टण्डन,** अपर सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 4 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-10/2014/एक-14/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री पी. एस. गौतम (भापुसे-1999) उप पुलिस महानिरीक्षक, अपराध अनुसंधान विभाग, पुलिस मुख्यालय, रायपुर (छ.ग.) को दिनांक 10-09-2014 से 19-09-2014 (10 दिवस) तक का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20 एवं 21-09-2014 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री गौतम, आगामी आदेश तक उप पुलिस महानिरीक्षक, अपराध अनुसंधान विभाग, पुलिस मुख्यालय, रायपुर (छ.ग.) के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री गौतम, को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री पी. एस. गौतम (भापुसे) अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. सोनी,** अवर सचिव.

---

## विधि एवं विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 अगस्त 2014

क्रमांक 7148/1969/21-ब/2014.—भारतीय क्रिश्चियन विवाह अधिनियम, 1872 (क्र. 15 सन् 1872) की धारा 6 तथा 9 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, धर्म-कर्म कराने वाले (मिनिस्टर ऑफ रिलीजन) श्री रेव्ह. एन. एस. नायंक, जीजस सेंटर चर्च, आकाश नगर, जगदलपुर को छत्तीसगढ़ राज्य के जगदलपुर जिले में :—

1. विवाह अनुष्ठापित कराने और
2. भारतीय क्रिश्चियनों (ईसाईयों) के बीच होने वाले विवाहों के प्रमाण-पत्र देने हेतु छत्तीसगढ़ राज्य के जगदलपुर जिले के लिए अनुज्ञप्ति मंजूर करता है.

No. 7148/1969/21-B/2014.—In exercise of the powers conferred by section 6 and 9 of the Indian Christian Marriage Act 1872 (No. 15 of 1872), the State Government is pleased to grant license to (Minister of Religion) Shri Rev. N. S. Nayak, Jejus Center Church, Akash Nagar Jagdalpur for District Jagdalpur of Chhattisgarh State :—

1. to Solemnize Marriage ; and
2. to grant Certificate of marriages solemnised between the Indian Christians.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**उमेश कुमार काटिया,** अतिरिक्त सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 23 अगस्त 2014

क्रमांक 7316/2727/21-ब/छ.ग./2014.—राज्य शासन, एतद्द्वारा अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक/अतिरिक्त लोक अभियोजक के पद पर नियुक्त श्री हरिनारायण गुप्ता, सूरजपुर, जिला-सूरजपुर (छ.ग.) को अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश जिला-सूरजपुर के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 19-10-2012 से पुनः तीन वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें अतिरिक्त लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर

संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुर ार होगी. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाल व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अद ायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम स े तथा आदेशानुसार,
**सुषमा स ावंत,** अतिरिक्त सचिव.

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 28 अगस्त 2014

क्रमांक एफ 3-26/2014/बजट/गृह-दो.—दण्ड प्रक्रिया संहिता 1973 क्रमांक 2 सन् 1974 की धारा 2 के खण (घ) द्वारा शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए नीचे दी गई सारणी में वर्णित स्थानीय क्षेत्रों को प्रभावित करने वाली पूर्व अधिसूचनाओं में आंशिक रूप स संशोधन करते हुए राज्य शासन द्वारा जन सुविधा एवं प्रशासनिक दृष्टि कोण से कालम नम्बर 3 में वर्णित पुलिस थाना के उक्त सारणी के कालम ( ) की तत्संबंधित प्रवृष्टि में उल्लेखित किये गये स्थानीय क्षेत्रों को कालम नं.-2 में वर्णित पुलिस थाना के स्थानीय क्षेत्राधिकार में अधिसूचित क ा है.

| क्र. | थाना/चौकी का नाम | उस पुलिस थाने का नाम तह. जिला सहित जिसमें से अपवर्जित किया गया | स्थानीय क्षे ग्राम का नाम | पटवारी ह. नं. |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | जिला बलरामपुर, थाना करौंधा | थाना-कुसमी | करौंधा | 29 |
| | | तहसील-कुसमी | प्रेमनगर | 30 |
| | | जिला बलरामपुर | खजूरी | 29 |
| | | | सुरबेना | 28 |
| | | | कमलापुर | 28 |
| | | | जवाहर नगर | 27 |
| | | | हंसपुर | 30 |
| | | | भगवानपुर | 26 |
| | | | पाकरडीह | 30 |
| | | | देवरी | 15 |
| | | | श्रीकोट | 27 |
| | | | मतगुरी | 26 |
| | | | धनेशपुर | 26 |
| | | | सोनपुर | 26 |
| | | | नवगई | 25 |
| | | | परसा | 25 |
| | | | पड़िप्पा | 25 |
| | जिला कांकेर, थाना-गोण्डाहूर | थाना-पखांजूर | गोण्डाहूर | 01 |
| | | तहसील-पखांजूर | ढोरकट्टा | 01 |
| | | जिला कांकेर | पी. व्ही. 16 | 02 |
| | | | पी. व्ही. 17 | 02 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| | | | हांकेर | 02 |
| | | | पी. व्ही. 18 | 03 |
| | | | पी. व्ही. 49 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 50 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 51 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 127 | 04 |
| | | | पी. व्ही. 132 | 09 |
| | | | पी. व्ही. 133 | 02 |
| | | | पी. व्ही. 54 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 48 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 47 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 113 | 02 |
| | | | पी. व्ही. 53 | 01 |
| | | | पी. व्ही. 19 | 03 |
| | | | पी. व्ही. 20 | 03 |
| | | | पी. व्ही. 52 | 01 |
| | | | छिन्दपरस | - |
| | | | कुरुषबोड़ी | 01 |
| | | | मुरझर | 02 |
| | | | हिन्दफरसी | 01 |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर**, उप-सचिव.

---

## आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
**मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर**

नया रायपुर, दिनांक 10 सितम्बर 2014

क्रमांक/एफ-20-09/2013/25-2.—विभाग के आदेश क्रमांक/987/25-3/2008/आजावि, दिनांक 07 फरवरी 2008 द्वारा अनुसूचित जनजाति और अन्य परंपरागत वन निवासी (वन अधिकारों की मान्यता) नियम 2007 की कंडिका 9 के प्रावधानानुसार राज्य स्तरीय निगरानी समिति का गठन किया गया है.

2. राज्य शासन, एतद्द्वारा विभागीय आदेश क्र./1183/25-3/2008, दिनांक 14-02-2008 एवं आदेश क्रमांक/एफ-10-11/25-2/2008, दिनांक 29-12-2012 द्वारा मनोनित सदस्यों के आदेश को अतिष्ठित करते हुए अनुसूचित जनजाति और अन्य परंपरागत वन निवासी (वन अधिकारों की मान्यता) नियम 2007 की कंडिका 9(छ) के प्रावधानानुसार माननीय मुख्यमंत्री, छ.ग. शासन एवं अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ जनजातीय सलाहकार परिषद् द्वारा मनोनीत जनजातीय सलाहकार परिषद् के निम्नांकित 03 अनुसूचित जनजाति सदस्यों को विभाग के आदेश दिनांक 07 फरवरी 2008 के अनुक्रमांक-7 के तहत राज्य स्तरीय निगरानी समिति का "सदस्य" मनोनित करता है—

(1) श्री दिनेश कश्यप, माननीय संसद सदस्य, लोकसभा बस्तर — सदस्य
(2) श्री गोवर्धन सिंह मांझी, माननीय विधान सभा सदस्य, बिन्द्रानवागढ़ — सदस्य
(3) श्री राज शरण भगत, माननीय विधान सभा सदस्य, जशपुर — सदस्य

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमृता बेक**, उप-सचिव.

## वन विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 02 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 03-11/2014-10-1/वन.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 198/4967/2011/10-1/वन दिनांक 28-01-2014 द्वारा श्री अमिताभ जैन, प्रमुख सचिव, छ.ग. शासन, वन विभाग, मंत्रालय महानदी भवन रायपुर को तात्कालिक रूप से प्रमुख सचिव, वन की हैसियत से "अध्यक्ष" छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम, रायपुर का प्रभार सौंपा गया था.

2. उक्त आदेश में संशोधन करते हुए वर्तमान में पदस्थ श्री आर. पी. मण्डल, प्रमुख सचिव, छ.ग. शासन, वन विभाग, मंत्रालय महानदी भवन रायपुर को तात्कालिक रूप से "अध्यक्ष" छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम, रायपुर का प्रभार भी सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू**, सचिव.

---

## उच्च शिक्षा विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 04 जुलाई 2014

क्रमांक एफ 3-1/2014/38-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ विश्वविद्यालय अधिनियम, 1973 की धारा 23 (एक-अ) के अनुसार बिलासपुर विश्वविद्यालय बिलासपुर के कार्य परिषद् हेतु छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय का पत्र क्रमांक 5538/वि.स./विधान/2014 दिनांक 15-5-2014 के आधार पर छत्तीसगढ़ विधान मण्डल के निम्नलिखित मान. सदस्यों को मनोनीत किया जाता है :—

| क्र. (1) | नाम (2) | पता (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्री बद्रीधर दीवान, 31 बेलतरा | किला वार्ड, जूना बिलासपुर छ.ग. |
| 2. | श्री लखन देवांगन, 22 कटघोरा | नया कोहड़िया चारपारा, तह. जिला-कोरबा छ.ग. |
| 3. | श्री रोशन लाल, 16 रायगढ़ | 74 किरोड़ीमल कॉलोनी, रायगढ़ छ.ग. |
| 4. | श्री मोतीलाल देवांगन, 34 जांजगीर-चांपा | देवांगन मोहल्ला, संतोषी मंदिर के पास, चांपा, पो.आ. चांपा जि.-जांजगीर-चांपा छ.ग. |
| 5. | श्री दिलीप लहरिया, 32 मस्तूरी | ग्राम धनगंवा, पो. ओखर, तहसील मस्तूरी, जिला बिलासपुर छ.ग. |

मान. सदस्यों का कार्यकाल छत्तीसगढ़ विश्वविद्यालय अधिनियम, 1973 की धारा 23 (2) में दिये गये प्रावधानानुसार तीन वर्ष का होगा.

रायपुर, दिनांक 14 जुलाई 2014

क्रमांक एफ 3-7/2014/38-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ कुशाभाऊ ठाकरे, पत्रकारिता एवं जनसंचार विश्वविद्यालय अधिनियम, 2004 की धारा 22 (1) (तीन) के प्रावधानानुसार कुशाभाऊ ठाकरे, पत्रकारिता एवं जनसंचार विश्वविद्यालय रायपुर के कार्यपरिषद् हेतु छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय का पत्र क्रमांक 5536/वि.स./विधान./2014 दिनांक 15-5-2014 एवं पत्र क्रमांक 5898/वि.स./विधान/2014, दिनांक 27-5-2014 के आधार पर छत्तीसगढ़ विधान सभा के निम्नलिखित मान. सदस्यों को मनोनीत किया जाता है :—

| क्र. (1) | नाम (2) | पता (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्री अवधेश सिंह चंदेल, 69 बेमेतरा | ग्राम-रेवे, पो. पतोरा, तह. बेरला, जिला बेमेतरा (छ.ग.) |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2. | श्री धनेन्द्र साहू, 53 अभनपुर | ग्राम तोरला, पोस्ट भुरका, तहसील अभनपुर, जिला रायपुर (छ.ग.) |
| 3. | श्री देवजी पटेल, 47-धरसींवा | सरस्वती सॉ मिल, फाफाडीह रायपुर |

मान. सदस्यों का कार्यकाल छत्तीसगढ़ कुशाभाऊ ठाकरे, पत्रकारिता एवं जनसंचार विश्वविद्यालय अधिनियम, 2004 की धारा 22(2) में दिये गये प्रावधानानुसार दो वर्ष का होगा.

रायपुर, दिनांक 15 जुलाई 2014

क्रमांक एफ 3-9/2014/38-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ विश्वविद्यालय अधिनियम 1973 की धारा 23(एक-अ) के अनुसार सरगुजा विश्वविद्यालय अंबिकापुर के कार्यपरिषद् हेतु छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय का पत्र क्रमांक 5556/वि.स./विधान./2014 दिनांक 16-5-2014 के आधार पर छत्तीसगढ़ विधान मण्डल के निम्नलिखित मान. सदस्यों को मनोनीत किया जाता है :—

| क्र. (1) | नाम (2) | पता (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्री श्यामबिहारी जायसवाल, 2-मनेन्द्रगढ़ | ग्राम-रतनपुर, पो.-तामडांड, तहसील-खड़गवां, जिला-को[illegible] |
| 2. | श्री शिवशंकर पैकरा, 14-पत्थलगांव | ग्राम बनगांव (बी), पो.-शेखरपुर, तह.-पत्थलगांव, जिला-जशपुर |
| 3. | श्री राजशरण भगत, 12-जशपुर | वार्ड क्र.-11, बालाजी वार्ड (दरबारीटोली) जशपुर |
| 4. | श्री टी.एस.सिंहदेव, 10-अंबिकापुर | कोठीघर अस्पताल रोड अंबिकापुर, सरगुजा |
| 5. | श्री बृहस्पत सिंह, 7-रामानुजगंज | ग्राम धनगवां, पो.-ओखर, जेलरोड, पो.-थाना व तह.-रामानुजगंज, जिला-बलरामपुर. |

मान. सदस्यों का कार्यकाल छत्तीसगढ़ विश्वविद्यालय अधिनियम 1973 की धारा 23 (2) में दिये गये प्रावधानानुसार तीन वर्ष का होगा.

रायपुर, दिनांक 14 अगस्त 2014

क्रमांक एफ 9-5/2014/38-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा क्रमांक 12 सन् 2005 की धारा 22(1)(ix) के प्रावधानानुसार इंदिरा कला संगीत विश्वविद्यालय खैरागढ़ के कार्यपरिषद् हेतु छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय का पत्र क्रमांक 5833/वि.स./विधान/2014 दिनांक 15-5-2014 एवं पत्र क्रमांक 5898/वि.स./विधान/2014 दिनांक 26-5-2014 के आधार पर छत्तीसगढ़ विधान मण्डल के निम्नलिखित मान. सदस्यों को मनोनीत किया जाता है :—

| क्र. (1) | नाम (2) | पता (3) |
|---|---|---|
| 1. | श्रीमती सरोजनी बंजारे, 74-डोंगरगढ़ | ग्राम-बरबसपुर, पोस्ट-उपरवाह, तहसील व जिला-राजनांदगांव |
| 2. | श्री आशोक साहू, 72-कवर्धा | गुरू गोविंद सिंह मार्ग, कवर्धा, पोस्ट व तहसील-कवर्धा, जिला-कबीरधाम |
| 3. | श्री तोखन साहू, 26-लोरमी | ग्राम-डिंडोरी, पो.आ.-छटन, तहसील-लोरमी, जिला-मुंगेली |
| 4. | श्रीमती तेजकुंवर गोवर्धन नेताम, 78-मोहला-मानपुर. | ग्राम-सिंघाभेड़ी, पोस्ट-आमाटोला, तहसील-चौकी, जिला-राजनांदगांव |

मान. सदस्यों का कार्यकाल छत्तीसगढ़ अधिनियम क्रमांक 12 सन् 2005 की धारा 22 (2) में दिये गये प्रावधानानुसार तीन वर्ष का होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरूण कुमार चांदे**, अवर सचिव.

# आवास एवं पर्यावरण विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-38/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए बसना निवेश क्षेत्र, जिला महासमुन्द का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

### अनुसूची

**बसना निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम खेमड़ा, गेर्राभाठा, बरगांव एवं भठोरी की उत्तरी सीमा तक.
**पूर्व में** : ग्राम भठोरी, पदरडीह, बिटांगीपाली, पण्डरापाट, छोटे टेमरी, बड़े टेमरी एवं गढ़पटनी ग्राम की पूर्वी सीमा तक.
**दक्षिण में** : ग्राम गढ़पटनी, बंसुला एवं अरेकेल ग्राम की दक्षिणी सीमा तक.
**पश्चिम में** : ग्राम अरेकेल एवं खेमड़ा की पश्चिमी सीमा तक.

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-39/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए तुमगांव निवेश क्षेत्र, जिला महासमुंद का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

### अनुसूची

**तुमगांव निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम भोरिंग, बेन्द्रीडीह एवं कौआझर ग्राम की उत्तरी सीमा तक.
**पूर्व में** : ग्राम कौआझर, आमाकला, बनसिवनी, सोरीद एवं चोरभट्टी ग्राम की पूर्वी सीमा तक.
**दक्षिण में** : ग्राम चोरभट्टी, नवापारा, परसदा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक.
**पश्चिम में** : ग्राम परसदा, कौदकेरा, गोपालपुर, अमावश एवं भोरिंग ग्राम की पश्चिमी सीमा तक.

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-40/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए दोरनापाल निवेश क्षेत्र, जिला दक्षिण बस्तर दंतेवाड़ा का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

### अनुसूची

**दोरनापाल निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम देवरपल्ली, नागलगुन्डा एवं कामापेदागुड़ा ग्राम की उत्तरी सीमा तक.
**पूर्व में** : ग्राम कामापेदागुड़ा, दोरनापाल एवं पेन्टा ग्राम की पूर्वी सीमा तक.
**दक्षिण में** : ग्राम पेन्टा एवं मेड़वाही उर्फ तोंगगुड़ा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक.
**पश्चिम में** : ग्राम मेड़वाही उर्फ तोंगगुड़ा एवं देवरपल्ली ग्राम की पश्चिमी सीमा तक.

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-41/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए कोण्टा निवेश क्षेत्र, जिला सुकमा का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**कोण्टा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम फंदीगुड़ा की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम फंदीगुड़ा, ढोंडरा, बोजरायगुड़ा, वेंकटापुरम एवं कोण्टा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम कोण्टा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम कोण्टा, चिन्ताकोन्टा, बोजरायगुड़ा, सुनमगुड़ा एवं फंदीगुड़ा ग्राम की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-42/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए घरघोड़ा निवेश क्षेत्र, जिला रायगढ़ का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**घरघोड़ा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम छीरभौना, टेरम एवं कोगनारा ग्राम की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम कोगनारा, कन्सैया, घरघोड़ा एवं नवापारा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम नवापारा एवं घरघोड़ा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम घरघोड़ा, कन्चनपुर एवं छीरभौना ग्राम की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-43/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए सरिया निवेश क्षेत्र, जिला रायगढ़ का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**सरिया निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम लिपती, नदीगांव एवं सुरसी ग्राम की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम सुरसी, भठली, पुजेरीपाली एवं भुलूमुड़ा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम भुलूमुड़ा, कंचनपुर, कान्दूलपाली एवं पंचधार ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम पंचधार, नवापारा छोटे एवं लिपती ग्राम की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-44/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए लैलुंगा निवेश क्षेत्र, जिला रायगढ़ का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**लैलुंगा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम भेलवाटोली, खम्हार एवं जामबहार की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम जामबहार, रूडूकेला, पकरगांव, लैलुंगा एवं कुंजेरा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम कुंजेरा एवं अंगेकेला ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम अंगेकेला, कुंजेरा, लैलुंगा, झरन, खम्हार एवं भेलवाटोली की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-45/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए बरमकेला निवेश क्षेत्र, जिला रायगढ़ का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**बरमकेला निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम चनामुड़ा, खरवानी एवं झनकपुर की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम झनकपुर एवं बुदेली ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम बुदेली, खिचरी एवं लिंजीर ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम लिंजीर, रोहिनपाली एवं चनामुड़ा की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2014

क्रमांक-एफ 7-46/2014/32.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 13 की उपधारा (1) के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए पुसौर निवेश क्षेत्र, जिला रायगढ़ का गठन करती है जिसकी सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में परिनिश्चित की गई है:—

अनुसूची

**पुसौर निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम झारमुड़ा एवं औरदा की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम औरदा, दाऊभठली, धुरनपाली, कोसमंदा, बाघाडूला, गुडु एवं ओंडेकेरा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | ग्राम ओंडेकेरा, सराईपाली, केसापाली एवं गोतमा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम गोतमा, लंकापाली, छींच, तड़ोला एवं झारमुड़ा की पश्चिमी सीमा तक. |

नया रायपुर, दिनांक 15 सितम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-30/2013/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 29-4-2014 द्वारा रायपुर विकास योजना (पुनर्विलोकित) 2021 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरणं प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**रायपुर विकास योजना ( पुनर्विलोकित ) 2021 में उपांतरण प्रस्ताव**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (एकड़ में) | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23-क के तहत उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | डूमरतराई प.ह.नं. 00038 | 06 | 21.66 एकड़ में से 3.50 एकड़ | आमोद-प्रमोद | आवासीय |

2. उक्त प्रस्तावित उपांतरण छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मंडल की आवासीय योजना के प्रयोजन हेतु.
3. प्रश्नाधीन भूमि 3.50 एकड़ में से 01.00 एकड़ खुली भूमि रखी जाये.
4. सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.
5. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा रायपुर विकास योजना (पुनर्विलोकित) 2021 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण रायपुर विकास योजना (पुनर्विलोकित) 2021 का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो**, संयुक्त सचिव.

---

## समाज कल्याण विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 7 जुलाई 2014

क्रमांक एफ 1-07/2013/स.क./26.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़, समाज कल्याण (चतुर्थ श्रेणी) सेवा में भर्ती तथा सेवा की शर्तों के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**—
   (1) ये नियम छत्तीसगढ़ समाज कल्याण (चतुर्थ श्रेणी) सेवा भर्ती नियम, 2014 कहलायेंगे.

   (2) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **लागू होना.**— ये नियम, इन नियमों से यथा संलग्न अनुसूची-एक के कॉलम (2) में विनिर्दिष्ट पदों पर लागू होंगे.

3. **वर्गीकरण तथा वेतनमान इत्यादि.**—सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या और उससे संलग्न वेतनमान, भर्ती का तरीका, आयु सीमा, अर्हतायें एवं पदों से संबंधित सेवा की अन्य शर्तें, इन नियमों से संलग्न अनुसूचियों में यथा विनिर्दिष्ट अनुसार होंगे:

परन्तु शासन, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या तथा वेतनमान में, समय-समय पर, या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर, वृद्धि या कमी कर सकेगा.

4. **आरक्षण.**—

(1) सीधी भर्ती के पदों के लिए आरक्षण, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबन्धों के अनुसार होगा.

(2) अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों के अभ्यर्थियों के लिए, पदोन्नति में आरक्षण, छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबन्धों के अनुसार होगा.

(3) महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षण, छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार होगी.

5. **व्यावृत्ति.**— इन नियमों में दी गई कोई भी बात, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों, भूतपूर्व सैनिकों, ऐसे शासकीय कर्मचारी, जिसकी मृत्यु सेवावधि के दौरान हुई हो, के परिवार के किसी एक सदस्य को अनुकम्पा नियुक्ति, नि:शक्त व्यक्तियों तथा अन्य व्यक्तियों जो अन्य श्रेणियों से संबंधित हो, के लिये उपबंधित अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी तथा राज्य शासन द्वारा इस संबंध में समय-समय पर बनाये गये नियमों या जारी किए गए आदेशों के अनुसार विनियमित होगी.

6. **शिथिलीकरण.**— इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा, कि वह किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को, जो उसे न्यायसंगत एवं उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है :

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो.

7. **निरसन.**—इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं :

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**दिनेश श्रीवास्तव,** सचिव.

## अनुसूची-एक
(नियम 3 देखिये)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | ग्रेड वेतन | नियुक्ति प्राधिकारी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | **भाग-एक मुख्यालय** | | | | |
| 1. | दफ्तरी | 01 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1400 | संचालक, समाज कल्याण |
| 2. | भृत्य | 12 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| | **योग** | **13** | | | | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | **भाग-दो जिला स्तरीय** | | | | | |
| 1. | समूह परिचारक | 11 | चतुर्थ वर्ग | 5200-20200 | 1800 | संचालक, समाज कल्याण |
| 2. | भृत्य (जिला मुख्यालय) | 85 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| | भृत्य (संस्थाएं) | 49 | | | | |
| 3. | केयर टेकर | 19 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 4. | वाहन स्वच्छक | 08 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 5. | मैसेन्जर | 01 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 6. | चौकीदार | 50 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 7. | रसोईया | 37 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 8. | हेल्पर | 03 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 9. | आया | 24 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 10. | अंगरक्षक | 05 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 11. | माली | 07 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 12. | स्वच्छक | 22 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| 13. | स्वीपर | 23 | चतुर्थ वर्ग | 4750-7440 | 1300 | —तदैव— |
| | **योग** | **344** | | | | |
| | **कुल योग** | **357** | | | | |

## अनुसूची-दो

(नियम 3 देखिये)

| स. क्र. | विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | **भाग-एक, मुख्यालय** | | | |
| 1. | समाज कल्याण विभाग | दफ्तरी | 1 | - | 100% |
| 2. | | भृत्य | 12 | 100% | - |
| | | **योग** | **13** | | |
| | | **भाग-दो, जिला स्तर** | | | |
| 1. | समाज कल्याण विभाग | समूह परिचारक | 11 | 100% | - |
| 2. | | भृत्य (जिला मुख्यालय) | 85 | 100% | - |
| | | भृत्य (संस्थाएं) | 49 | 100% | - |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 3. | | केयर टेकर | 19 | 100% | - |
| 4. | | वाहन स्वच्छक | 08 | 100% | - |
| 5. | | मैसेन्जर | 01 | 100% | - |
| 6. | | चौकीदार | 50 | 100% | - |
| 7. | | रसोईया | 37 | 100% | - |
| 8. | | हेल्पर | 03 | 100% | - |
| 9. | | आया | 24 | 100% | - |
| 10. | | अंगरक्षक | 05 | 100% | - |
| 11. | | माली | 07 | 100% | - |
| 12. | | स्वच्छक | 22 | 100% | - |
| 13. | | स्वीपर | 23 | 100% | - |
| | | **योग** | **344** | | |
| | | **कुल योग** | **357** | | |

अनुसूची-तीन

(नियम 3 देखिये)

| स. क्र. | सेवा या पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हताएं | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | समूह परिचारक | 18 | 30 | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 2. | भृत्य (जिला मुख्यालय) | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| | भृत्य (संस्थाएं) | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 3. | केयर टेकर | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 4. | वाहन स्वच्छक | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 5. | मैसेन्जर | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 6. | चौकीदार | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 7. | रसोईया | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 8. | हेल्पर | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 9. | आया | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 10. | अंगरक्षक | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 11. | माली | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 12. | स्वच्छक | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |
| 13. | स्वीपर | —तदैव— | —तदैव— | कक्षा 8वीं परीक्षा उत्तीर्ण | |

**टीप :—** ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य के मूल निवासी हैं के लिए, उच्चतर आयु सीमा, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा, समय-समय पर, जारी निर्देश के अनुसार शिथिलनीय होगी.

अनुसूची-चार
(नियम 3 देखिये)

| विभाग का नाम | पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | पदोन्नति हेतु न्यूनतम सेवावधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्य का नाम | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| समाज कल्याण | भृत्य (संचालनालय) | दफ्तरी | 05 वर्ष | (क) मुख्यालय हेतु—<br>1. संयुक्त संचालक (प्रशा.)—अध्यक्ष<br>2. उप संचालक (प्रशा.) —सदस्य<br>3. संचालक द्वारा नामांकित —सदस्य अ.जा./अ.ज.जा./अ.पि.व. के प्रतिनिधि.<br><br>(ख) जिला स्तर के लिए—<br>1. संयुक्त/उप संचालक — अध्यक्ष<br>2. संस्था का प्रभारी अधिकारी — सदस्य<br>3. पंचायत एवं समाज शिक्षा — सदस्य संगठक या परिवीक्षा अधिकारी. | वरिष्ठता सह उपयुक्तता |

Raipur, the 7th July 2014

No. F 1-07/2013/SW/26.— In exercise of the powers conferred by the Proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following rules, relating to the recruitment and conditions of service of the Chhattisgarh Social Welfare (Class IV) Services, namely:

RULES

1. **Short title and commencement.—**
   (1) These rules may be called the Chhattisgarh Social Welfare (Class IV) Service Recruitment Rules, 2014.

   (2) These rules shall come into force from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Application.** — These rules shall apply to the posts specified in column (2) of the Schedule – I as appended to these rules.

3. **Classification and scale of pay etc.—** The classification of the service, the number of posts included in the service and the scale of pay attached thereto, method of recruitment, age limit, qualifications and other conditions of service relating to the posts shall be as specified in the Schedules appended to these Rules:

   Provided that the Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts and pay scale included in the service, either on a permanent or temporary basis.

4. **Reservation.—**
   (1) Reservation for the post of direct recruitment, shall be made in accordance with the provisions of the Chhattisgarh Lok Seva (Anusuchit Jati, Anusuchit Jan Jatiyon Aur Anya Pichhade Vargaon Ke Liye Arakshan) Adhiniyam, 1994 (No. 21 of 1994).

(2) Reservation in promotion for the candidates of Scheduled Castes and Scheduled Tribes shall be made in accordance with the provisions of the Chhattisgarh Civil Services (Promotion) Rules, 2003.

(3) Reservation for women candidates shall be made in accordance with the provisions of the Chhattisgarh Civil Service (Special Provision for Appointment of Women) Rules, 1997

5. **Saving.**— Nothing contained in these rules shall effect reservation and other conditions required to be provided for Scheduled Castes, Scheduled Tribes, Other Backward Classes, Ex-servicemen, Compassionatory appointment to the one member of the family of the Government employees, who dies during service period, disabled persons and other persons belonging to other categories and shall be regulated in accordance with the rules made or orders issued by the State Government, from time to time, in this regard.

6. **Relaxation.**— Nothing in these rules shall be construed to limit or abridge the power of the Governor to deal with the case of any person to whom these rules apply in such manner, as may appear to him to be just and proper:

Provided that the case shall not be dealt with in any manner less favourable to him than as provided in these rules.

7. **Repeal.**—All rules, corresponding to these rules, in force immediately before the commencement of these rules are hereby repealed in respect of matters covered be these rules:

Provided that any order made or any action taken under the rules so repealed shall be deemed to have been made or taken under the corresponding provisions of these rules.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
DINESH SHRIVASTAV, Secretary.

---

SCHEDULE-I
(See Rule-3)

| S. No. (1) | Name of the Posts included in the Service (2) | Total Number of duty posts (3) | Classification (4) | Pay Scale (5) | Grade Pay (6) | Appointment Authority (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | **Part-I Headquarter** | | | | |
| 1. | Daftri | 01 | Class-IV | 4750-7440 | 1400 | Director, Social Welfare |
| 2. | Peon | 12 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| | **Total** | **13** | | | | |
| | | **Part-II District Level (Clerical Service Class)** | | | | |
| 1. | Samuh Paricharak | 11 | Class-IV | 5200-20200 | 1800 | —do— |
| 2. | Peon (District Headquarter) | 85 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| | Peon (Institutions) | 49 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 3. | Care Taker | 19 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 4. | Vehicle Cleaner | 08 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 5. | Messenger | 01 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 6. | Watchman | 50 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 7. | Cook | 37 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | Director, Social Welfare |
| 8. | Helper | 03 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 9. | Aaya | 24 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 10. | Angrakshak | 05 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 11. | Maali | 07 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 12. | Swachhak | 22 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| 13. | Sweeper | 23 | Class-IV | 4750-7440 | 1300 | —do— |
| | **Total** | **344** | | | | |
| | **Grand Total** | **357** | | | | |

SCHEDULE-II
(See Rule-3)

| S. No. | Name of Department | Name of Post or Service | No. of Posts | % of Number of Posts to be filled | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | By Direct Recruitment | By Promotion of Members of Service |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | | **Part-I Headquarter** | | |
| 1. | Social Welfare | Daftri | 01 | - | 100% |
| 2. | | Peon | 12 | 100% | - |
| | | **Total** | **13** | | |
| | | | **Part-II District Level** | | |
| 1. | Social Welfare | Samuh Paricharak | 11 | 100% | - |
| 2. | | Peon (District Headquarter) | 85 | 100% | - |
| | | Peon (Institutions) | 49 | 100% | - |
| 3. | | Care Taker | 19 | 100% | - |
| 4. | | Vehicle Cleaner | 08 | 100% | - |
| 5. | | Massenger | 01 | 100% | - |
| 6. | | Watchman | 50 | 100% | - |
| 7. | | Cook | 37 | 100% | - |
| 8. | | Halper | 03 | 100% | - |
| 9. | | Aaya | 24 | 100% | - |
| 10. | | Angrakshak | 05 | 100% | - |
| 11. | | Maali | 07 | 100% | - |
| 12. | | Swachhak | 22 | 100% | - |
| 13. | | Sweeper | 23 | 100% | - |
| | | **Total** | **344** | | |
| | | **Grand Total** | **357** | | |

SCHEDULE-III
(See Rule-3)

| S. No. (1) | Name of the Post or Service (2) | Minimum age limit (3) | Maximum age limit (4) | Prescribed educational Qualification (5) | Remarks (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | Samuh Paricharak | 18 years | 30 years | Must have passed 8th Examination | |
| 2. | Peon (District Headquarter) | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| - | Peon (Institutions) | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 3. | Care Taker | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 4. | Vehicle Cleaner | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 5. | Massenger | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 6. | Watchman | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 7. | Cook | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 8. | Helper | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 9. | Aaya | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 10. | Angrakshak | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 11. | Maali | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 12. | Swachhak | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |
| 13. | Sweeper | —do— | —do— | Must have passed 8th Examination | |

**Note :**—The upper age limit shall be relaxable for the candidates who are bonafide resident of State of Chhattisgarh, as per instruction issued by the General Administration Department, from time to time.

SCHEDULE-IV
(See Rule 3)

| Name of the Department (1) | Name of the Post from which promotion is to be made (2) | Name of the post on which promotion to be made (3) | Minumum service for promotion (4) | Member of Departmental promotion committee (5) | Remarks (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| Sockal Welfare | Peon (Directred) | Daftri | 5 years | **(A) For headquarters—**<br>1. Joint Director (Admn) — Chairman<br>2. Deputy Director (Admn) — Member<br>3. Representative of SC/ST/OBC nominated by director. — Member | Seniory Subject to Fitness |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | **(B) District Lavel—**<br>1. Joint/Deputy Director — Chairman<br>2. Officer incharge institution. — Member<br>3. Panchayat and Social Education Orgniser or Probation Officer. — Member | |

## राजस्व विभाग

### कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायगढ़, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

रायगढ़, दिनांक 24 जुलाई 2014

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 12/अ-82/2012-13.—उपर्युक्त भू-अर्जन प्रकरण में कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया द्वारा ग्राम-नंदेली, प.ह.नं.-36, तहसील-पुसौर, जिला रायगढ़ की निजी भूमि कुल रकबा 2.491 हे. केलो परियोजना अंतर्गत छिछोर उमरिया वितरक नहर निर्माण हेतु भू-अर्जन के प्रस्तुत प्रस्ताव के आधार पर भू-अर्जन अधिनियम के तहत धारा (1) की अधिसूचना तथा धारा-6 की अधिसूचना का प्रकाशन प्रावधानों के अनुसार किया जाकर छत्तीसगढ़ राजपत्र में क्रमश: दिनांक 23-11-2012 तथा दिनांक 19-04-2013 को कराया गया है.

चूंकि अब कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया के द्वारा भू-अर्जन की कार्यवाही हेतु सम्मिलित उक्त भूमि से कुल खसरा 01 कुल रकबा 0.008 हे. भूमि प्रभावित न होने के फलस्वरूप भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त करने के अनुरोध पर भू-अर्जन अधिनियम की धारा 48 के क्रमांक 4 एवं 5 के अनुसार प्रत्याहरण किया जाता है.

1. प्रत्याहरण हेतु भूमि का विवरण:—

ग्राम-नंदेली

| | खसरा नं. (1) | | रकबा (2) |
|---|---|---|---|
| | 13 | | 0.008 |
| **कुल खसरा** | 1 | **कुल रकबा** | **0.008** |

2. भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त किये जा रहे भूमि का ब्यौरा अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), रायगढ़ के कार्यालय में देखा जा सकता है.

**छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,**
**मुकेश बंसल,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बेमेतरा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन
## राजस्व विभाग

बेमेतरा, दिनांक 11 सितम्बर 2014

क्रमांक/626/प्र.क्र./अ-82/वर्ष 2013-14.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

### अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-बेमेतरा
- (ख) तहसील-साजा
- (ग) नगर/ग्राम-भटगांव, प.ह.नं. 18
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-3.43 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 548 | 0.16 |
| 597 | 0.09 |
| 600 | 0.05 |
| 553 | 0.06 |
| 554 | 0.06 |
| 555 | 0.16 |
| 556 | 0.03 |
| 557 | 0.06 |
| 558 | 0.06 |
| 561 | 0.05 |
| 562 | 0.13 |
| 563 | 0.16 |
| 564 | 0.07 |
| 567 | 0.15 |
| 568 | 0.13 |
| 569 | 0.07 |
| 570 | 0.04 |
| 559 | 0.07 |
| 560 | 0.13 |
| 571/1 | 0.05 |
| 572/1 | 0.06 |
| 601 | 0.06 |
| 573 | 0.01 |
| 571/2 | 0.06 |
| 572/2 | 0.05 |
| 574 | 0.07 |
| 603 | 0.02 |
| 605/1 | 0.06 |
| 598 | 0.07 |
| 602/1 | 0.06 |
| 602/2 | 0.12 |
| 552 | 0.14 |
| 605/2 | 0.11 |
| 605/3 | 0.11 |
| 605/4 | 0.11 |
| 605/5 | 0.11 |
| 605/6 | 0.04 |
| 605/7 | 0.10 |
| 604 | 0.09 |
| 608 | 0.20 |
| योग 40 | 3.43 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आ[illegible]श्यकता है-भटगांव में जलाशय योजना हेतु भू-अर्जन.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्ष[illegible] भू-अर्जन अधिकारी, साजा के कार्यालय में किया जा सकता [illegible].

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम [illegible] तथा आदेशानुसार,
**बसवराजु एस,** कलेक[illegible] एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायग[illegible], छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीस[illegible]ढ़ शासन
## राजस्व विभाग

रायगढ़, दिनांक 13 अगस्त [illegible]014

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 17/अ-82/[illegible]013-14.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है [illegible] नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची [illegible] पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यक[illegible] है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894[illegible] की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उ[illegible] भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला- रायगढ़
- (ख) तहसील-रायगढ़
- (ग) नगर/ग्राम-कोड़तराई, प.ह.नं. 01
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.186 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 197 | 0.028 |
| 209 | 0.008 |
| 218/1 | 0.004 |
| 214/2 | 0.004 |
| 212/1 | 0.008 |
| 206/1 | 0.008 |
| 211 | 0.008 |
| 218/2, 220/3 | 0.004 |
| 213/1 | 0.004 |
| 212/2 | 0.004 |
| 208 | 0.022 |
| 219/1 | 0.008 |
| 218/4 | 0.008 |
| 213/2 | 0.004 |
| 206/2 | 0.004 |
| 210 | 0.012 |
| 219/2 | 0.032 |
| 214/1 | 0.008 |
| 213/3 | 0.008 |
| योग 19 | 0.186 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-औद्योगिक प्रयोजन हेतु भू-अर्जन.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) सह भू-अर्जन अधिकारी, रायगढ़ के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकेश बंसल**, कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन राजस्व विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 27 अगस्त 2014

क्रमांक 09.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा (छ.ग.)
- (ख) तहसील-जांजगीर
- (ग) नगर/ग्राम-कुलीपोटा, प.ह.नं. 42
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.29 एकड़

| खसरा नम्बर | रकबा (एकड़ में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 390/1 | 0.18 |
| 390/14 | 0.03 |
| 390/15 | 0.03 |
| 391/1 | 0.03 |
| 390/5 | 0.02 |
| योग 5 | 0.29 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-हावड़ा-मुम्बई रेल मार्ग के कि.मी. 672/11-18 खोखसा लेवल क्रॉसिंग में बिलासपुर-रायगढ़ के मध्य रेल्वे ओव्हर ब्रिज के निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 28 अगस्त 2014

क्रमांक 08.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-

(क) जिला-जांजगीर-चांपा (छ.ग.)

(ख) तहसील-जांजगीर

(ग) नगर/ग्राम-खोखसा, प.ह.नं. 48

(घ) लगभग क्षेत्रफल-0.42 एकड़

| | खसरा नम्बर | रकबा (एकड़ में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 2949/1, 2950/1, 2951/1क | 0.05 |
| | 2949/3, 2950/2, 2951/1ग | 0.03 |
| | 2949/4, 2950/3, 2951/घ | 0.03 |
| | 2594/12 | 0.16 |
| | 2594/1/ध | 0.01 |
| | 2594/1/ङ | 0.01 |
| | 2594/1च | 0.04 |
| | 2594/17 | 0.04 |
| | 2594/1/क | 0.02 |
| | 2594/16 | 0.03 |
| योग | 10 | 0.42 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-हावड़ा-मुम्बई रेल मार्ग के कि.मी. 672/11-18 खोखसा लेवल क्रॉसिंग में बिलासपुर-रायगढ़ के मध्य रेल्वे ओव्हर ब्रिज के निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 15 सितम्बर 2014

क्रमांक 10879.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-

(क) जिला-जांजगीर-चांपा (छत्तीसगढ़)

(ख) तहसील-पामगढ़

(ग) नगर/ग्राम-देवरघटा, प.ह.नं. 19

(घ) लगभग क्षेत्रफल-1.415 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 79 | 0.089 |
| | 123/1 | 0.040 |
| | 123/3 | 0.049 |
| | 131/6 | 0.053 |
| | 131/7 | 0.040 |
| | 132/3 | 0.016 |
| | 134 | 0.040 |
| | 135 | 0.061 |
| | 136 | 0.045 |
| | 137 | 0.024 |
| | 138/1 | 0.028 |
| | 145 | 0.024 |
| | 146 | 0.016 |
| | 147/3 | 0.040 |
| | 147/4 | 0.040 |
| | 158 | 0.069 |
| | 159 | 0.073 |
| | 164 | 0.024 |
| | 165 | 0.024 |
| | 166 | 0.008 |
| | 167 | 0.008 |
| | 168 | 0.008 |
| | 169/1 | 0.012 |
| | 169/2 | 0.024 |
| | 169/3 | 0.024 |
| | 169/4 | 0.012 |
| | 170/2 | 0.032 |
| | 170/3 | 0.032 |
| | 171 | 0.032 |
| | 173 | 0.032 |
| | 174 | 0.036 |
| | 175 | 0.073 |
| | 246 | 0.061 |
| | 264/1 | 0.045 |
| | 264/2 | 0.040 |
| | 264/3 | 0.020 |
| | 265 | 0.121 |
| योग | 37 | 1.415 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-शिवरीनारायण बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय (रा). पामगढ़ के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 15 सितम्बर 2014

क्रमांक 10887.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा (छत्तीसगढ़)
- (ख) तहसील-पामगढ़
- (ग) नगर/ग्राम-हड़हा, प.ह.नं. 21
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-1.285 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 404 | 0.008 |
| | 413/1, 415/1 | 0.016 |
| | 413/2, 415/2 | 0.016 |
| | 417/1 | 0.008 |
| | 417/2 | 0.008 |
| | 421 | 0.061 |
| | 422 | 0.061 |
| | 423/1 | 0.036 |
| | 423/2 | 0.032 |
| | 425 | 0.049 |
| | 426/1 | 0.049 |
| | 426/2 | 0.020 |
| | 426/3, 436 | 0.049 |
| | 426/4 | 0.020 |
| | 426/5 | 0.020 |
| | 427 | 0.129 |
| | 433 | 0.016 |
| | 434 | 0.016 |
| | 435/1, 445/1 | 0.053 |
| | 435/2, 445/3 | 0.032 |
| | 435/3, 445/4 | 0.061 |
| | 437 | 0.024 |
| | 438 | 0.016 |
| | 444/1 | 0.016 |
| | 444/2 | 0.008 |
| | 445/2 | 0.053 |
| | 489/1 | 0.081 |
| | 489/2 | 0.020 |
| | 506 | 0.206 |
| | 513 | 0.101 |
| योग | 30 | 1.285 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-शिवरीनारायण बैराज निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय (रा), पामगढ़ के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 15 सितम्बर 2014

क्रमांक 10889.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 6 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा (छत्तीसगढ़)
- (ख) तहसील-पामगढ़
- (ग) नगर/ग्राम-तनौद, प.ह.नं. 20
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-2.584 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 1598/3 | 0.036 |
| 1598/6 | 0.016 |
| 1599/2 | 0.016 |
| 1609 | 0.020 |
| 1610 | 0.020 |
| 1611 | 0.016 |
| 1612/1 | 0.008 |
| 1612/2 | 0.008 |
| 1613 | 0.016 |
| 1614/2 | 0.016 |

